**वराहमिहिर :** जल-स्रोतों का पता लगाने के लिए दीमकों के मार्ग का पता लगाना अत्युत्तम साधन है ।

वराहमिहिर (५०५ से ५८७ ई०) ने अपने ग्रन्थ बृहत्संहिता के दकार्गलाध्याय में जलस्रोतों का पता लगाने के लिए कई उपाय बताए हैं । वराहमिहिर का कथन है कि पृथिवी के अन्दर शिराएँ (Veins) हैं । जिस प्रकार मनुष्य के शरीर में नाडियाँ हैं और उनके माध्यम से शरीर में रक्त-प्रवाह होता है, उसी प्रकार पृथिवी में इन शिराओं के माध्यम से जल-स्रोतों का जाल बिछा हुआ है । ये शिराएँ कहीं ऊपर हैं, कहीं नीचे । अतएव भूगर्भ में जल विभिन्न निचाई पर मिलता है ।

**दकार्गलं येन जलोपलब्धिः ।**
**पुंसां यथाङ्गेषु शिरास्तथैव क्षितावपि प्रोन्नतनिम्नसंस्थाः ।।**

बृहत्संहिता, दकार्गलाध्याय १

वराहमिहिर ने दकार्गलाध्याय के १२५ श्लोकों में वल्मीक (दीमक का टीला), विभिन्न प्रकार के वृक्ष, विविध प्रकार की मिट्टी, दूब, घास आदि के आधार पर भूगर्भीय जल-स्रोतों को पता लगाने के प्रकार दिए हैं । दीमक का टीला सर्वोत्तम उपाय है । उसके आसपास अवश्य जल-स्रोत होता है । इस प्रकरण में गहराई की नाप के लिए पुरुष शब्द का प्रयोग हुआ है । डा० वासुदेवशरण अग्रवाल ने कौटिल्य अर्थशास्त्र (२.२०) के आधार पर ५ फुट ४ इंच का एक पुरुष या पौरुष नाप माना है । (पाणिनिकालीन भारतवर्ष, पृष्ठ २४९) । इसी आधार पर पुरुष (पुरसा) नाम की गणना करें । यहाँ कुछ साधनों का विवरण दिया जा रहा है ।

**(१) वेतस (वेदमजनूं) के वृक्ष से जल का ज्ञान :** यदि जलरहित देश में वेदमजनूं का वृक्ष हो तो उससे ३ हाथ पश्चिम में डेढ़ पुरुष (८ फीट) नीचे जल बताना चाहिए । (श्लोक ६,७)

**(२) जामुन के वृक्ष से जल का ज्ञान :** यदि जलरहित देश में जामुन का वृक्ष हो तो उससे ३ हाथ उत्तर दिशा में दो पुरुष (१० फीट ८ इंच) नीचे जल होता है । यदि जामुन के वृक्ष से पूर्व की ओर दीमका का टीला हो तो उससे ३ हाथ दक्षिण की दिशा में २ पुरुष (१० फीट ८ इंच) नीचे मीठा जल निकलता है । यदि इस खुदाई में नीले रंग की मिट्टी निकलती है तो बहुत बड़ा जल का स्रोत समझना चाहिए । (श्लोक ८ से १०) ।

**(३) गूलर के वृक्ष से जल का ज्ञान :** यदि जलरहित देश में गूलर का वृक्ष हो तो उससे तीन हाथ पश्चिम दिशा में ढाई पुरुष (१३ फीट ४ इंच) नीचे जल मिलता है । (श्लोक ११)

**(४) बेर के वृक्ष से जल का ज्ञान :** यदि बेर के वृक्ष से पूर्व की ओर बमी हो तो उससे तीन हाथ पश्चिम की दिशा में तीन पुरुष (१६ फीट) नीचे जल का स्रोत होता है । (श्लोक १६) ।

**(५) बहेड़े के वृक्ष से जल का ज्ञान :** विभीतक (बहेड़ा) वृक्ष के समीप दक्षिण दिशा में वल्मीक (बमी) दिखायी दे तो उस वृक्ष से दो हाथ पहले डेढ़ पुरुष (८फीट) नीचे जल का स्रोत होता है । (श्लोक २४)

**(६) महुए के वृक्ष से जल का ज्ञान :** मधूक (महुआ) वृक्ष के उत्तर वल्मीक (बमी) हो तो उस वृक्ष से पाँच हाथ पश्चिम दिशा में आठ पुरुष (४३ फीट ८ इंच) नीचे जल का स्रोत होता है । (श्लोक ३५) ।

**(७) कदम्ब के वृक्ष से जल का ज्ञान :** कदम्ब के वृक्ष के पश्चिम में वल्मीक हो तो उस वृक्ष से तीन हाथ दक्षिण पौने ६ पुरुष (३०फीट ८ इंच) नीचे जल का स्रोत होता है । (श्लोक ३८) ।

**(८) ताड़ या नारियल के वृक्ष से जल का ज्ञान :** यदि ताल (ताड़) या नारियल के वृक्ष के पास वल्मीक हो तो उस वृक्ष से ६ हाथ पश्चिम दिशा में ४ पुरुष (२१ फीट ४ इंच) नीचे जल का स्रोत होता है । (श्लोक ४०) ।



# निर्देशिका (Index)

## (सूचना - अंक पृष्ठबोधक हैं । )

### अ, आ



### ई, उ, ऊ, ऋ

**ब, भ**



**म**

**य, र, ल, व**

